# नेत्र रोगों पर यूनानी प्रयोग

यूनानी और आयुर्वेद के प्रयोगों की विधियों में बहुत कुछ साम्य होने से बहुत-से हकीम और वैद्य समान औषधियों का प्रयोग करते हैं, उनसे अपेक्षित लाभ भी होता देखा गया है। अतः यहाँ कुछ ऐसे प्रयोगों का वर्णन किया जाता है।

## रमद की चिकित्सा

नेत्रों में पीड़ा एवम् कोओं में लाली के साथ शोथ आदि उत्पन्न होने को रमद कहते हैं। यही लक्षण अभिष्यन्द में होते हैं यूनानी चिकित्सकों के मत में इस रोग में फस्द खुलवाना या जोंक लगवाना अधिक हितकर समझा जाता हैं। आहार में मांस, खटाई और मिष्टान्न का त्याग किया जाना चाहिए। रमद के आरम्भ में नेत्रों को ठण्डा पानी न लगावें। हल्दी अथवा नील में रङ्ग कर आँखों के सामने रखें।

## रमद की गोली

फिटकरी फूली हुई १ ग्राम, हल्दी ७ ग्राम, अफीम ५ ग्राम और पके हुए कागजी नीबू का स्वरस पाव भर एकत्र कर लोहे की कढ़ाई में अग्नि पर पकावें तथा गाढ़ा हो जाय तब गोली बना कर रख लें। जब प्रयोग में लानी हो तब पानी के साथ घिस कर पतला लेप करें और थोड़ा सा आँख में भी लगावें।

## नेत्र शूल पर पोटली के योग

(१) ग्वार पाठे का गूदा १ ग्राम और अफीम ११५ मि.ग्रा. घोट-पीस कर पोटली बनावें और पानी में तर करके आंख पर फेरें और आंख में टपकावें। इससे दर्द में शीघ्र लाभ होता है।

(२) लोध और फिटकरी २-२ ग्राम, अफीम १ ग्राम तथा इमली की पत्तियाँ ८ ग्राम एकत्र पीस कर पोठली बनावें और पानी में तर करके हर समय आंख पर फेरते रहें। यह भी दर्द में अत्यन्त हितकर है।

(३) फिटकरी मुर्दासङ्ग, लोध, हल्दी और सफेद जीरा १-१ ग्राम अफीम १ चना प्रमाण काली मिर्च ४ नग तथा तूतिया उड़द प्रमाण कूट-छान कर पोटली बनावें और पानी से तर करके नेत्रों पर फेरें।

(४) भुनी फिटकरी सफेद जीरा और लोध समान भाग लेकर कूट-छान लें तथा ग्वारपाठे के गूदे में मिलाकर पोटली बाँधें और गुलाब जल में तर करके आँखों पर फेरें।

(५ आमला और रसौत इमली की पत्तियाँ, गेरू, भुनी फिटकरी, सफेद जीरा, पीली हरड़ का वक्कल, काबुली हरड़ का वक्कल और अफीम समान भाग लेकर पोटली में बांधें तथा गुलाबजल में भिगो कर आंख पर फेरें।

## रमद में गुणकारी प्रयोग

(१) गोभी को पीस कर टिकिया बनावें और आँखों पर फेरें तो रमद में लाभ होता है।

(२) अनार के पत्तों को पीस कर टिकिया बनावें और सोते समय नेत्र पर बाँधें।

(३) कपास की पत्ती को पीस कर दही के साथ औटावें और आंख में लगावें तो रमद में लाभ होता है।

(४) बांस के पत्ते पीस कर टिकिया बनावें और नित्य प्रति ३ दिनों तक आंख में बांधें।

(५) सहजने के पत्तों का रस निकाल कर शहद में मिलावें और रात्रि में आँख पर बाँधें। ३ दिन में लाभ हो जाता है।

(६) बड़ी हरड़ का छिलका, बहेड़े का छिलका और आमला समान भाग लेकर जौकुट करें रात्रि के समय मिट्टी के वर्तन में भिगोदें तथा प्रातःकाल इस पानी से नेत्रों को धोवें। इससे नेत्रों की खुजली, लाली, गर्मी, दर्द आदि में लाभ होता है।

(७) कटेरी के पत्ते पीस कर नेत्र पर बांधें और पत्तों का रस निचोड़ कर नेत्र में टपकावें तथा छिली हुई मुलहठी कूट कर थोड़े से पानी के साथ पीस लें और उसमें रुई भिगोकर आँख पर रखें तो आँख की लालिमा आदि में लाभ होता है।

(८) यदि किसी लड़के को रमद की उत्पत्ति हुई हो तो लड़की के मूत्र में रुई भिगो कर आँख पर बांधें। लड़की को रमद हो तो लड़के के मूत्र में रुई भिगोकर बाँधनी चाहिए।

(९) जली हुई मेथी का लुआब थोड़े से कतीरा के साथ पीसकर छानें आँख में टपकावें तो अधिक दर्द एवं लाली आदि में भी लाभ होता है।

(१० लोध और पीली हरड़ का वक्कल समान भाग लेकर अनार के पत्तों के रस में पीस कर छानें और उसमें रुई भिगोकर रात्रि के समय नित्य प्रति तीन दिन तक आँख पर बांधें।

(११) कच्चा आम पीस कर टिकिया-सी बनालें और आंख पर बाँधें तो रमद में लाभ होता है।

(१२) अनार की बिना फूली (कच्ची) एक कली तोड़कर निगल जाँय तो एक वर्ष तक रमद की आशंका नहीं रहती। यदि दो कलियाँ निगलें तो दो वर्ष तक रमद से बचाव रहता है।

(१३) यदि एक दिन में चालीस नग मुण्डी निगल लें तो एक वर्ष तक रमद का भय नहीं रहता। यह १२ और १३ नम्बर के प्रयोग उन समय करने को लिखा है, जबकि आँखें दुख न रही हों।

(१४) चाकसू, मुकश्शर २ भाग अंजरूत और मिश्री १-१ भाग

कूट-छान कर आँखों में छिड़कें। यह योग बालकों की रमद में लाभकारी है।

## शियाफ अबीयज (सलाई)

धोया हुआ सफेदा २१ ग्राम, कतीरा और बबूद का गोंद प्रत्येक ५। ग्राम, कर्पूर १०।। ग्राम, लोबान और अफीम प्रत्येक १।।। ग्राम एकत्र कर शियाफ (सलाई) बना लें और आँख में लगावें तो रमद को लाभ होता है।

## रतौंधी रात्र्यान्ध्या की चिकित्सा

(१) सिरस के पत्तों का अर्क नेत्रों में लगाने से रतौंधी दूर हो जाती है।

(२) प्याज का रस निकाल कर आँखों में डालने से भी रतौंधी दूर होजाती है।

(३) काली हरड़, काली मिर्च और सोंठ समान भाग लेकर पीसें और नेत्र में लगावें।

(४) पिप्पली, काली मिर्च और कमीला समान भाग लेकर पीसें और आँख में लगावें।

(५) सिरस के बीज महीन पीसकर आटे में मिलावें और उसकी रोटी बनाकर तीन दिन तक खाँय तो रतौंधी दूर होती है।

(६) गधे का ताजा रक्त नेत्र में लगाने से २ दिन में ही रतौंधी नष्ट हो जाती है।

(७) हरड़, और लालमिर्च समान भाग लेकर महीन पीस कर शहद के साथ घोटें और आंख में लगावें।

(८) बड़ी हरड़ का छिलका और कान मैल समान भाग लेकर पीसें और गोली बनालें। इस गोली को पानी के साथ घिसकर सायंकाल के समय आंख में लगावें।

(९) समुद्र फल की मिंगी को वकरी के मूत्र में घिसकर आँख में लगाने से भी रतौंधी दूर हो जाती है।

(१०) सहजने की कोमल डाल का रस निकाल कर शहद में मिलावें और आँख में टपकावे।

(११) अदरक पीसकर उसका स्वरस निकालें और आँख में टपकावें तो भी रतौंधी दूर होजाती है।

(१२) अथवा सोंठ को पानी के साथ घिस कर आँख में २-३ बूंद टपकाने से भी लाभ होजाता है।

(१३) वकरी के कलेजे का कवाब वनाकर उसमें से जो पानी टपके उसे आँख में लगावें।

(१४) अथवा कलेजी में सावुत पीपल रखकर आग पर रखें और जब वह जल जाये तब पीपल को निकाल कर महीन पीसें और शहद में मिलाकर आँख में लगावें तो रतौंधी दूर होती है।

## दिनौंधी (दिवान्ध्य) की चिकित्सा

इसमें मस्तक को तरी पहुँचाने वाले उपचार करें। ठण्डे पानी में डुवकी लगाकर आँखों को पानी में खुली रखें। उड़द की दाल न खाँय। ध्यान रहे कि रक्त गाढ़ा न हो, ऐसा उपाय करना चाहिए।

## सलाक्क (पलक मोटे होने) की चिकित्सा

सलाक नामक नेत्र रोग में पलक मोटे होजाते हैं तथा सूखापन आ जाता है। खुजली चलती है और पलकों के बाल गिरने लगते हैं। इसमें फस्द खोलना और शिर के पीछे पछने लगाना हितकर माना जाता है। औषधि प्रयोग निम्न किये जाने चाहिये।

(१) आक की जड़ जलाकर उसकी राख को पानी के साथ घिसें और नेत्र के चारों ओर लेप करें।

(२) धतूरे और भृंगराज के पत्तों के रस में रुई भिगो कर छाया

में सुखावें और उसकी वत्ती वनाकर तिल के तैल में जलाकर काजल पार लें। इस कजल को बासी पानी में मिलाकर आँख में लगावें।

(३) अथवा आक के दूध में रुई भिगोकर पूर्ववत सुखावें और तिलतैल के दीपक में जलाकर काजल पार लें। इसे नेत्रों में आँजने से शीघ्र लाभ होता है।

(४) पुराने ढोक का चमड़ा लेकर उसे कोयलों आग में भस्मकर लें तथा महीन पीसकर धुनी हुई रुई के साथ रखकर वत्ती बना लें और कड़वे तैल के दीपक में जला कर काजल पार लें। इसे आँखों में डालें तो भी समुचित लाभ होता है।

(५) नीम की पत्तियों का रस निकार आँखों में लगाने से भी शीघ्र लाभ सम्भव है।

## परबाल रोग पर विभिन्न प्रयोग

(१) गधे की लीद को सुखाकर पाताल यन्त्र से तैल निकालें और पलकों पर लेप करें।

(२) कबूतर की वीट पीस कर शहद मिलावें और पलकों पर लेप करें तो भी लाभ होता है।

(३) मक्खी का शिर हटाकर उसे सुखावें और पानी के साथ पीस कर पलकों पर लेप करें।

(४) कद्दू को भस्म करके नेत्रों में सुरमा के समान आँजने से भी परवाल रोग में लाभ होता है।

(५) नीलाथोथा, खपरिया, कपूर और मिश्री समान भाग को पानी के साथ पीस कर गोली वनावें और फिर पानी के साथ घिस कर आँखों में आँजें।

(६) साँप की काँचली को भस्म करके तिल-तैल के साथ मिला कर पलक लेप करें।

(७) सीप को भस्म करके और पीस कर नेत्र में लगाना भी हितकर है।

(८) सफ़ेद विषखपरा की जड़ को छाया में सुखा कर पानी के साथ पीसें और लेप करें।

(९) कटेरी के फल को पानीके साथ औंटाकर उसका भपारा लेना भी इस रोग में लाभदायक है।

(१०) चकचूँदर की विष्टा जली हुई और बिना जली हुई समान भाग लेकर महीन पीसें और शहद के साथ घोट कर लेप करें।

(११) पुरानी रुई को हल्दी में तीन वार रंग-रंग कर सुखालें तथा फिर उसे बिनोले के गूदे में भिगो कर सुखावें और सब वत्ती बनकार काजल पारें। यह काजल नेत्रों में लगाने से परवाल रोग दूर होता है।

(१२) जस्त को लोहे के पात्र में रखकर कोयलों की आग पर पिघलावें और बथुआ के साग का थोड़ा-थोड़ा रस उस पर टपकाते जाँय। ऐसा करते रहने से जस्त की सफेद अथवा पीली भस्म बन जाती है। ठण्डी होने पर उसे पीसकर रखे और आवश्यक होने पर आँखों में लगावें। इससे परवाल पलकों का मोटा होना, खुजली, लाली और आँखों से पानी गिरने में लाभ होता है।

(१३) कुन्दरू गोंद को शहद के साथ मिलाकर आँजने से धुन्ध, खाज सफ़ेदी, घाव, ज्योतिमांद्यादि में लाभ होता है।

(१४) अथवा केवल कुन्दरू गोंद का कपड़छन चूर्ण करके अंजन के समान आँजना चाहिए।

## मोतियाबिन्दु के उपचार

मोतियाबिन्दु के आरम्भ में रोगी को अपने नेत्रों के आगे मक्खी, मच्छर जैसी आकृतियाँ दिखाई देने लगती हैं। उचित उपचार के अभाव में इसमें वृद्धि होती जाती है और बाद में पानी उतर आने पर पुतली में परिवर्तन होकर ज्योति नष्ट हो जाती है।

रोग का आरम्भ होते ही कनपटियों पर जोंक लगवाना चाहिए। परन्तु पानी उतर आने पर दोष को पका कर मस्तक का साफ करना उचित होता है। रोगी को दूध और मछली का सेवन हानिकारक है।

## मोतियाबिन्द में लाभकारी प्रयोग

(१) निर्मली को पीसकर शहद के साथ घोटें और आँखों में लगावें तो मोतियाविन्दु की आरम्भिक अवस्था में लाभ होता है।

(२) वच, सोंठ, सोंफ और हींग समान भाग लेकर महीन पीस लें और शहद में मिलाकर ४ ग्राम की मात्रा में सेवन करें। इससे मोतियाविन्दु के प्रारम्भ में लाभ सम्भव है

(३) नौसादर पीस कर सुरमा के समान आँजे। इससे भी मोतियाविन्दु कट जाता है।

(४) हिंगट की मिंगी २ भाग और अफीम १ भाग कूट-छान कर बत्ती बनावें और आँखों में लगावें।

(५) श्वेत घुंघुची का रस और कागजी नीबू का रस समान भाग मिलाकर प्रातःकाल लगावें।

(६) इमली के पत्ते १०० ग्राम लेकर कांसे के बर्तन में रखें तथा नीम की लकड़ी में ताँबे का पैसा लगा कर उससे इतना घोंटें कि घोटते-घोटते गाढ़ा हो जाय और फिर पुत्रवती स्त्री के दूध में ५ दिन घोटकर अंजन करने के काम में लावो। इससे मोतियाविन्दु में शीघ्र लाभ सम्भव है।

(७) पुत्रवती स्त्री के दूध में भीमसेनी कपूर को घोट कर आँखों में लगावें तो नेत्रों के आगे मक्खी, मच्छर घूमते दिखाई देने में शीघ्र लाभ होता है।

(८) कोए का पित्ता समान भाग शहद में मिलाकर खूब घोटें और आँखों में आँजें तो भी मक्खी-मच्छर आदि उड़ते प्रतीत होने में अपेक्षित लाभ सम्भव है।

(९) हरड़ की गुठली का गूदा ताजा पानी के साथ पीस कर ३ घन्टे तक खरल करें और गोलियाँ बनालें। यदि मोतियाबिन्दु के आरम्भ से ही इसका सेवन किया जाय तो आशाप्रद लाभ होता है।

(१०) सेवती के फूल और कुन्दरू गोंद समान भाग पीस कर रुई में लपेटें और बत्ती बनाकर तिल-तैल के दीपक में जला कर काजल बनालें। यह मोतियाबिन्दु में लाभप्रद है।

(११) कान का मैल और हींग समान भाग लेकर शहद के साथ घोट कर आँखों में लगावें तो शीघ्र लाभ हो सकता है।

(१२) नील के बीजों को महीन पीस कर लगावें तो पानी उतरना रुक जाता है।

## निम्बु नवनीत का योग

कागजी नीबू २ नग का रस निकाल कर उसे गाय के मक्खन ४० ५० ग्राम में ठीक प्रकार से मिलावें और फिर ४८ घन्टे तक पानी के बर्तन में रखें। तत्पश्चात् पानी से धोकर निकाल लें और दो कागजी नीबुओं का रस पुनः डाल कर खूब घोटें जिससे कि वह एक जी हो जाय। उसे पुनः पानी के पात्र में रखें। इस प्रकार धोने की यह क्रिया २५ बार करनी चाहिए। उसके बाद कांच या चीनी के पात्र में रख लें। इससे आँखों में खस के दो दानों के प्रमाण में लगाना चाहिए। इसे रोग के आरम्भ में लगावें तो रोग बढ़ता नहीं और शीघ्र ठीक जाता है तथा बढ़े हुए मोतियाबिन्दु में भी हुक्त लाभ करता है।

## सोंफ का सुरमा

सोंफ का हरा वृक्ष लाकर काँच अथवा चीनी के पात्र में रखें और जब वह सूख जाय तब पीस कर सुरमा के समान सलाई से आँखों लगावें। यह मोतियाबिन्दु में अद्भुत प्रभाव दिखाता और रोग को बढ़ने से रोकता है।

## मोतियाबिन्दु नाशक गोली

श्वेत फिटकरी, निर्मली, नीलाथोथा, हींग और संगबसरी १-१ग्राम लेकर कूट-कपड़छन करें और ८ किलोग्राम दही के साथ मथ कर मिलावें और उसकी गोली बनालें। मोतियाबिन्दु के रोगी को इसे स्त्री के दूध में घिसकर आँखों में आँजना चाहिए।

## माँड़ा, नाखूना और जाले का उपचार

नेत्र की रगों में मवाद (मल) भर जाने से माँड अथवा फुली रोग उत्पन्न होजाता है। नाखूना की उत्पत्ति नेत्र के बड़े कोये की ओर होती है। नेत्र की पुतली पर उत्पन्न होने वाली सफेदी को जाला कहते हैं। इसके उपचारार्थ सरेरू रग अथवा ललाट की रग की फस्द खोलना और नेत्र को स्वच्छ करने वाली दवाओं का प्रयोग करना उचित होता है।

## मांड़ा और फुली की दवा

सिरस और खिरनी के बीजों की मिंगी कूट-छान कर सिरस के पत्तों के स्वरस के साथ खरल करके गोलियाँ बनावें और छाया में सुखा लें इसे स्त्री के दूध में घिस कर लगाने से माँडा और फुली दूर होकर आँखें स्वच्छ हो जाती हैं।

## अन्यान्य औषधियाँ

(१) सेंधा नमक, लाल चन्दन, पलाश पापड़ा और जावा हरड़ समान भाग लेक कूट-छान लें और गोली बनालें। फुली पर पानी के साथ घिस कर लगावें तो लाभ होता है।

(२) फिटकरी भुनी हुई और लाल चन्दन समान भाग लेकर ग्वार-पाठे के रस में खरल कर गोली बनावें। इसे पानी के साथ घिस कर लगाने से माँडा या फुली में लाभ होता है।

(३) अरहर के पत्तोंका रस और कागजी नीबुओं का रस मिलाकर बिना कलई के बर्तन में डालें और नीम के डन्डे में ताँबे का पैसा ठोंक

कर उससे घोट कर गोलियाँ बना लें। इसे घिसकर आँख में लगावें तो दर्द और नाखून आदि ये लाभ होता है।

(४) समुद्रफल का गूदा, रीठे का गूदा, काली हरड़ की गुठली की गूदा और खिरनी के बीज का गूदा समान भाग लेकर नी॰ के रस में घोट कर गोली बनालें। इसे घिस कर लगाने से माँड़ा, फूली, सलाक और मोतियाबिन्दु में लाभ होता है।

(५) बारहसिंग के सींग को दूध के साथ घिस कर नेत्र में लगावें तो जाला दूर होता है।

(६) अरहर के पुराने वृक्ष की जड़ घिस कर लगाने से फुली कट जाती है।

(७) बिसखपरे की जड़ और सफेदा समान भाग लेकर पानी से पीसें और आँख में लगावें तो नाखून नष्ट होता है।

(८) कुछ दिनों तक लाल प्याज का स्वरस नेत्रों में डालें तो भी जाला दूर होता है।

(९) एरण्ड बीज १ नग. मिश्री ३ ग्राम और शुद्ध चाकसू ५ ग्राम पीस कर रख लें और आँखों में लगावें। इससे भी फुली कट जाती है।

(१० तेजपात को महीन पीस कर आँखों में लगावें तो नाखूना आदि में लाभ होता है।

(११) समुद्रफेन को जल योग से पीस कर लगाने से सफेदी दूर होती है।

(१२) अथवा समुद्रफेन को बिनौले के तैल में पीस कर लगावें।

(१३) बैगन की जड़ को जल के साथ पीस कर आँखों में लगावें तो पुतली की सफेदी नष्ट होती है।

(१४) श्वेत कलमी शोरा को खूब महीन पीस कर कुछ हल्दी का चूर्ण मिलावें और ठीक प्रकार घोट कर रखें। इसके लगाने से नाखूना, जाला प्रभृति अनेक रोग दूर होकर नेत्रों ी ज्योति बढ़ जाती है।

(१५) काशगरी सफेदा, जंगाल और बबूल का गोंद समान भाग लेकर पीसें और पानी के साथ घोट कर शियाफ (सलाई) बनालें और छाया में सुखालें। इसे पानी के साथ घिस कर आँख में लगावें। इससे फूली, नाखूना और खुजली दूर होती है।

(१६) तोरई के बीज की मिंगी तिल के तैल में पीस कर आँखों में लगावें तो फुली कट जाती है।

(१७) यदि आँखों वट वृक्ष का दूध भर दें तो सफेदी दूर होना सम्भव है।

(१८) कबूतर या चिड़िया की बीट पीस कर लगावें तो भी आँखों की सफेदी दूर होती है।

(१९) शहद में अबाबील की बीट पीस कर मिलावें। इसके लगाने से जाला दूर होता है।

(२०) अथवा कबूतर या मुर्गी की बीट को कागजी नीबू के रस में डालकर घोटें। यह माढ़ा फुली में उपयोगी है।

(२१) आक की जड़ को जल के साथ घिसकर आँख में लगावें तो नाखूना में लाभ होता है।

(२२) श्वेत फिटकरी, सेंधानमक और सोंठ समान भाग लेकर कूट कपड़छन करलें। इसे अंजन के समान नित्य प्रति लगाने से जाला नष्ट हो जाता है।

(२३) पुत्र वाली औरत के दूध में मिश्री पीस कर लगाने से नेत्र की श्वेतता दूर होती है।

(२४) धुन्ध और जाला के निवारणार्थ नीबू के रस में कटेरी की जड़ घिस कर लगाने से लाभ होता है।

(२५) सेंधानमक १ भाग और मिश्री २ भाग लेकर महीन पीसें और सुरमे के समान लगावें तो जाला और मोतियाबिन्दु दूर होता है।

(२६) फिटकरी और नौसादर ठीक प्रकार से खरल कर कपड़े में छान लें। इसे आँखों में लगाने से जाला, फूलो, ढलका, रतौंधी आदि में लाभ होता है। इससे ज्योति भी तीव्र होती है।

(२७) प्याज के रस में कपड़ा भिगोवें तथा धूल-मिट्टी रहित स्थान में सुखावें। फिर उसकी वत्ती वनाकर पाव भर तिल के तैल के दीपक में जलावें और काजल पार लें। इसके लगाने से जाला आदि नेत्र-विकारों में लाभ होता है।

(२८) लाला के फूल मंगा कर शहद के साथ महीन पीस लें। इसके लगाने से सफेदी नष्ट होती है।

(२९ आमलों को जौकुट करके पानी के साथ दो घन्टे तक ओंटा कर रख लें। इसे नित्य प्रति दिन में तीन बार आँखों में डालें। इससे जाला शीघ्र ही दूर होता है।

(३०) हरी चूड़ी लेकर उसे नीबू के रस में इतनी घोटें कि वह कज्जली के समान महीन हो जाय। जब यह सूख जाय तब पुनः घोटकर रखलें। इसे अंजन के समान लगावें तो फुली, जाला, नाखूना आदि नेत्र-विकारों में लाभ होता है।

(३१) बारहसिंहः के सींग को टुकड़े-टुकड़े करके पानी में भिगोवें और फिर सिल पर पीस कर लुगदी बना लें। अब इसे कागजी नीबू के रस में खरल कर कालीमिर्च के बराबर गोलियाँ बनालें। इसे घिस कर नेत्र में लगाने से जाला दूर हो जाता है।

(३२) हल्दी की एक बड़ी गाँठ लेकर उसमें छेद करें और उसे गेहूँ की दो कच्ची रोटियों के मध्य रखकर, तवे पर डाल कर सेंके। जब रोटी जल जाय तब हल्दी को निकाल कर रख लें। यह हल्दी सफेद फिटकरी के साथ जल-योग से घिस कर आँखों में लगावें तो नाखूना में लाभ होता है।

(३३) बकरी के पित्त में शहद मिला कर आँखें में लगाने से नाखूना रोग दूर होता है।

(३४) हल्दी, आमाहल्दी और दालचीनी और नीम की पत्तियाँ समान भाग को कूट-छान कर बछड़े के मूत्र में नित्य प्रति ६ घण्टे खरल करें। यह क्रिया छः महीने तक करनी चाहिए तथा अन्य में गोलियाँ बना लेनी चाहिए। इसे गुलाब पुष्प के साथ घिस कर लगाने से नाखूना रोग में लाभ होता है।

(३५) नमक और खाँड़ समान भाग लेकर जीभ पर रखें, और जब जीभ खरखरी हो जाय तब उससे जाले को चाटें तो शीघ्र लाभ होता है।

(३६) जायफल का वक्कल, गिलोय, नीम की छाल, लाल चन्दन, पित्त पापड़ा, चिरायता, गुल मुण्डी और खस ४-४ ग्राम को अठगुने पानी में औंटा कर चौथाई शेष काढ़ा करें और उसमें १० ग्राम शहद मिला कर सेवन करें इसके २-३ सप्ताह तक सेवन करने फूली दूर हो जाती है।

(३७) गुल मुण्डी ६० ग्राम, त्रिफला का वक्कल, काबुली हरण, जवा हरड़, मुलहठी, धनियां और पित्त पापड़ा १०-१० ग्राम तथा कन्द ३६० ग्राम। प्रथम त्रिफला आदि द्रभ्यों को कूट-कपड़छन करे घी में तल लें तथा कन्द की चाशनी करके उसमें मिलालें। इसे ६ ग्राम से २० ग्राम तक की मात्रा में ले सकते हैं। यह फूली प्रभृति तथा अन्य सभी प्रकार क नेत्र रोगों में उपयोगी है।

(३८) त्रिफला का वक्कल, अडूसा, आमा हल्दी, लाल चन्दन, चिरायता और नीम की छाल २५-२५ ग्राम, नागर मोथा, सोंठ और गिलोय १५-१५ ग्राम तथा अमलताश का गूदा ५० ग्राम लेकर जौकुट चूर्ण करलें। इसमें से २५ ग्राम यह चूर्ण सोलह गुने पानी में औटा कर

अष्टमाँश शेष कर लें। फिर इसे छान कर ६ ग्राम शहद मिलाकर सेवन करें। इससे दो सप्ताह तक सेवन करने से फूली आदि नेत्र-रोगों में लाभ होता है।

## नाखूना, सफेदी और नजले में लाभकारी दवा

सावुन १२ ग्राम, नीलाथोथा और राल ३-३ ग्राम लें। सावुन के टुकड़े करके लोहे के पात्र में आग पर चढ़ावें और नीलाथोथा पीसकर उसमें मिलावें। तदुपरान्त उसमें राल भी पीस कर डाल दें और लोहे की कलछी से तब तक चलाते रहें, जब तक कि वह काला न हो जाय। फिर उतार कर सुरक्षित रखें। जब इसका प्रयोग करना चाहें तब एक खम के दाने के बराबर निकाल कर सीपी में घोलें ओर नेत्र में लगावें। तदुपरान्त ३ दिन बाद पुनः लगावें। इससे नाखूना, नजला, आँख की सफेदी आदि में लाभ होता है।

## ढलका रोग और उसके उपचार

ढलका उसे कहते हैं। जिसमें अकारण ही आँसू बहते तथा नेत्र हर समल गीले रहते हैं। आयुर्वेद में इसे अश्रुपात कहा गया है। यूनानी चिकित्सकों के मत में इस रोग में प्रथम तो मवाद को पका कर सफाई करनी चाहिए और उसके बाद औषधोपचार करना चाहिए। यहाँ उसके लिए नुस्खे लिखे जाते हैं।

(१) कुदरू गोंद को गुलाब जल में मिलाकर आँखों को धोना चाहिए। यदि गुलाव जल न मिले तो पानी के साथ मिला कर भी धो सकते हैं। इससे ढलका में लाभ होता है।

(२) बड़ी हरड़ का वक्कल और चाकसू समान भाग मिला कर महीन पीसें और आँख में बुरकें तो ढलका रुकता है।

(३) घोड़े के ऊपर के दाँत को पानी के साथ घिस कर आँखों में लगावें तो ढलका या नजला रुक सकता है।

(४) काली मिर्च, सिरस के बीज और बनफ्शा समान भाग लेकर पृथक-पृथक पीस लें तथा पानी के योग से घोट कर गोली बना लें। इसके लगाने से ढलका बन्द होता है।

(५) आवनूस की लकड़ी को पानी के साथ घिस कर आँख में लगाने से भी ढलका रुक जाता है।

(६) बालछड़, बड़ी हरड़ का वक्कल, जवा हरड़ और माजूफल समान भाग लेकर पानीके साथ पीसें गोलियां बना लें। इसे घिस कर लगाने से ढलका में शीघ्र लाभ सम्भव है।

(७) काला नमक और काली मिर्च २-२ भाग, समुद्रफेन १ भाग, पिप्पली ४ भाग तथा सुरमा २७ भाग लेकर खूब महीन खरलकर कपड़छन चूर्ण बनालें। इसे नेत्रों में लगाने से ढलका बन्द होता है।

(८) हरड़ बड़ी की गुटली की मिंगी २ भाग, बहेड़े की गुठली की मिंगी और आमले की गुठली की मिंगी ३-३ भाग, जल-योग से पीसकर गोली बनालें। इसे पानी के साथ घिस कर आँखों में लगावें तो ढलका में शीघ्र लाभ सम्भव है। खुजली में लाभ करती है।

(९) बड़ी हरड़ की गुठली की भस्म करके १० ग्राम लें और इसमें ५-५ ग्राम सेंधा नमक और माजूफल मिलाकर महीन पीस छान कर रखें इससे ढलका रोग में बड़ा लाभ होता है।

(१०) धुनी हुई रुई लेकर उसकी ३ बत्तियाँ बनावें तथा धतूरे के रस में दो बार भिगो-सुखाकर दो बार ही मदार के दूध में भिगोकर छाया मे सुखावें तथा उन्हें एरण्ड-तैल के दीपक में रख कर काजल पारें। उस काजल में थोड़ी भुनी फिटकरी ओर भुना नीलाथोथा पीस कर तथा गाय के घी में मिला, घोट कर रख लें। इसे नेत्रों में लगाने से ढलका रोग में विशेष लाभ होता है।

(११) सफेद कत्था. भुनी फिटकरी, रसौत, समुद्रफेन, अफीम,

नीलाथोथा और वड़ी हरड़े का वक्कल समान भाग लेकर पानी के साथ घोटें और रगड़ा बनाकर लगावें। इससे ढलका, कोयों की लाली, नेत्रों की लाली और खुजली में लाभ होता है।

## नेत्र ज्योति मन्द होने के उपचार

यदि नेत्र-ज्योति मन्द होने लगे तो मस्तकको स्वच्छ करनें और शक्ति देने वाले उपचार करने चाहिए। वृद्धावस्था के कारण कम दिखाई देने का यद्यपि कोई अधिक कारगर उपाय नहीं है, फिर भी यदि उपाय किया जाय तो ज्योति को अधिक कम होने से रोका जा सकता है।

यह ध्यान रखना चाहिए कि अधिक रोने, अधिक लंघन करने या अधिक मैथुन करने आदि कारणों से भी ज्योति मन्द हो जाती है। इसलिए यथा सम्भव उससे वचना चाहिए। अजीर्ण करने वाली वस्तुओं का सेवन या गर्दन के पीछे पछने लगवाना भी दृष्टि के लिये हानिकारक होने के कारण त्याज्य समझा जाता है।

अव नेत्र ज्योति को वढ़ाने में सहायक कुछ उपचार लिखना अपेक्षित है—

(१) वृद्धावस्था में ज्योति मन्द होने पर शिर में कंघा करने से लाभ होता है। इसके लिए दिन में कई वार कंघा करना चाहिए।

(२) कच्चे और पक्के शलगम के खाने से किसी भी कारण से मन्द हुई ज्योति पुनः तीव्र होती है।

(३ स्वच्छ पानी में तैरना और पानी में ही आँखें खोल देना आँखों की दृष्टि को बढ़ाने में अद्भुत गुण दिखाता है।

(४) शरीर के नीचे के भाग का व्यायाम करने, उसे दबाने और मलने आदि से भी नेत्र ज्योति बढ़ने लगती है।

(५) चमेली के पुष्प की डंडी तोड़ कर उसमें समान भाग मिश्री

मिला कर भले प्रकार खरल कर लें। इसे सुरमे के समान लगाने से आँखों की दृष्टि तीव्र होती है।

(६) निर्मली को पानी के साथ घिसकर नेत्रों में लगाना भी दृष्टि-मांद्य में उपयोगी है।

(७) प्याज के रस को शहद के साथ मिलाकर आँखों में डालने से ज्योति का कम होना ठीक होता है। नजले के आरम्भ में तथा अन्य अनेक नेत्र रोगों में भी इससे लाभ होता है।

(८) हिंगोटे की मिंगी को जल के साथ पीस कर नेत्रों में लगाने से भी लाभ होता है।

(९) रीठा की गुठली का गूदा नीबू के रस में खरल करके गोलियाँ बना लें। इसे थूक के साथ घिस कर आँखों में लगाने से शीघ्र लाभ सम्भव है।

(१०) जवा हरड़ और मिश्री समान भाग लेकर महीन पीसें। इसे आंखों में सुरमें के समान लगाने से भी लाभ होता है।

(११) प्रातःकाल सोते से उठते ही नेत्रों में अपना थूक लगावें। इस प्रयोग के नित्य प्रति करने से नेत्र की दृष्टि कम होना तथा अन्यान्य नेत्र रोग दूर होते हैं।

(१२) खपरिया ६ ग्राम लेकर छोटे-छोटे टुकड़ें करके कागजी नीबुओं के रस में डालकर मिट्टी के पात्र में रखें और कपरोटी करके जङ्गली कण्डों की आग में रख दें और फिर निकाल कर खरल करें तथा आँखों में लगावें। इससे भी दृष्टि तीव्र होती है।

(१३) हरड़ नग १२ की गुठली का गूदा लें तथा उसके साथ काली मिर्च ५ नग मिलाकर आमले के रस में डालें और फिर इतना घोटें कि घोटते-घोटते काली हो जाय। इससे भी ज्योति तीव्र होती है।

(१४) गजी का कपड़ा लेकर सिरस के रस में भिगो-भिगोकर तीन बार सुखावें और फिर बत्ती बनाकर चमेलीके तैलमें जलाकर काजल कर लें तथा सुरमे के समान लगावें। यह दृष्टि मांद्य में उपयोगी हैं।

(१५) काली मिर्च १६ नग, चमेली की कली ५० नग, पीपल ६० नग और तिल के फूल ८० नग कूट-छानकर सुरमे के समान प्रयोग करे। इससे भी दृष्टिमांद्य दूर होता है।

(१६) नीम के फूल लेकर छाया में सुखा लें और उसमें समान भाग कलमी शोरा मिला कर महीन पीस लें। इसे सुरमे के समान लगावें। ज्योति तीव्र करने में यह उपयोगी है।

(१७) कालीमिर्च १ भाग, पीली हरड़ का वक्कल २ भाग और हल्दी ३ भाग लेकर कपड़छन चूर्ण बनालें और इसे गुलाब जल अथवा ताजा पानी के साथ खरल करके आँखों में लगावें। इससे आँखों की ज्योति तीव्र होती है।

(१८) अखरोट २ नग और हरड़ की गुठली ३ नग मिला कर जलावें और उसमें कालीमिर्च ४ नग डाल कर खरल करें और सुरमे के समान आंखें इसके लगाने से ज्योतिमांद्य में लाभ होता है।

(१९) धुनी हुई रुई को आक के दूध में भिगोवें और छाया में सुखा ले तथा बत्ती बनाकर सरसों के तैल के दीपक में जलाते हुए काजल पार लें। उस काजल को कांसे की कटोरे में डाल कर नीम की लकड़ी में पैसा ठोक कर उससे गुलाबजल के साथ घोटें। उसे सलाई से लगाने से ज्योतिमाँद्य दूर होता है।

(२०) जवा हरड़ छोटी २ नग, अफीम ५०० मि.ग्रा. और लोंग के फूल की ओर का आधा भाग लेकर कुआँ के पानी के साथ पीसें और आँखों पर लेप करें। इससे नेत्र ज्योति का मन्द होना, लालिमा एवं विकार दूर होते हैं।

(२१) सीसा को आग में गला कर त्रिफला के पानी में बुझावें।

उसके पश्चात् भाँगरे के रस में, फिर गाय के घृत में और फिर शहद में बुझावें और सलाई बनालें। इसे नित्य प्रति प्रातःकाल आँखों में लगावें तो नेत्र ज्योति बढ़ती और अनेक नेत्र-रोग दूर होते हैं।

(२२) रात्रि में सोते समय सौंफ ६ ग्राम कूट-पीस कर समानभाग सफेद बूरे के साथ मिलावें और फाँककर सो जांय। इस प्रकार नित्य प्रति करते रहने से नेत्र ज्योति बढ़ती है।

(२३) सौंफ के अर्क से इत्र तैयार करें और उसे आँखों में लगावें तो भी नेत्र ज्योति तीव्र होती है।

(२४) मुण्डी के अर्क का सेवन करना भी दृष्टिमांद्य में उपयोगी माना जाता है।

(२५) मुण्डी के पुष्प पाव भर लेकर ६ गुने पानी में रात्रि के समय भिगोवें और प्रातःकाल आग में औंटा कर चौथाई शेष करके छान लें तथा इसमें तीन पाव श्वेत शर्करा डाल कर शर्बत की चाशनी बना लें। इसे ४-५ चम्मच की मात्रा में नित्य प्रति सेवन करना चाहिए। इससे नेत्र ज्योति बढ़ती है तथा मस्तक की भाप (गर्मी) दूर होती है।

# नेत्र रोगों की होमियोपैथिक चिकित्सा

## नेत्र रोगों की प्रमुख औषधियाँ

आरम मेट—दर्द बाहर से भीतर की ओर जाकर चारों ओर फैल जाता है।

आर्जेण्टम नाई—इसे नेत्र रोगों की प्रमुख औषधियों में से गिना जाता है। आखें चिपक जाती हैं और उनमें से पीव निकलता है। कभी २ नेत्रों के सामने सर्प घूमते हुए से दिखाई देते हैं।

आर्स ऐल्ब—एकदम कमजोरी बढ़ना, कष्ट का दोपहर या आधी रात को वृद्धि होना। जलन उत्पन्न करने आँसू गिरते हैं जब वाले आँसू गालों पर गिरते हैं तो ऐसा प्रतीत होता है कि वह स्थान सफेद हो रहा हो।

ऐकोनाइट—जब रोग का कोई कारण प्रतीत न हो रहा हो और एकाएक अन्धेपन के लक्षण दिखाई दे रहे हों।

ऐगरिकस—जब पलकों की पेशियाँ सिकुड़ने लगती हैं।

ऐलियम सिपा—सर्दी के कारण नाक और नेत्रों से अधिक पानी निकलने लगता है और नेत्र कर कराने लगते हैं।

ऐसाफिटडा—दर्द भीतर से बाहर की ओर चारों ओर फैलता है। ध्यान रहे आरम मेट का दर्द बाहर से भीतर की ओर फैलता है।

युफ्रेशिया—नेत्रों से जो पानी गिरता है, उससे जलन उत्पन्न होती है। आँसू बहुत गिरते हैं, आँखें लाल हो जाती है और प्रातःकाल आपस में सट जाती हैं। आवश्यकता पड़ने पर इसका बाहरी प्रयोग भी किया जा सकता है। इसके लिए युफ्रेशिया ० में आठ गुना जल मिलाकर प्रात.काल आखों में डालना चाहिए।

एपिस—सुई चुभने की तरह दर्द अनुभव होता है नेत्रों के निचले

भाग में सूजन बढ़ जाती है। ठन्डे जल से मुँह धोने पर, आँखों पर छीटें मारने से अथवा खुली हवा में दर्द की कमी रहती है। गर्म कमरे में दर्द बढ़ता है।

कास्टिकम—नेत्रों की पलकें इतनी निर्बल प्रतीत होती हैं कि शिथिल होने पर वे स्वयं गिरने लगती हैं। रोगी चाहे जितना प्रयत्न करे वह उन्हें उठाने की क्षमता नहीं रखता।

कैलि कार्ब—स्राव लसदार होता है। नेत्रों का ऊपरी भाग फूल जाता है।

कैलिसल्फ—आँसू पानी की तरह न होकर पीव की तरह गिरते हैं।

क्रोटेलस—नेत्र पीले हो जाते हैं और उनसे रक्त निकलने लगता है।

जेलसिमियम—नेत्रों के स्नायु शूल में यह लाभदायक रहती है। नेत्रों की पुतलियाँ फैल जाती हैं, सर में चक्कर आता है, दृष्टि कम होने लगती है, पेशियाँ फड़कने लगती हैं और वे नियन्त्रण में नहीं रहतीं।

नेट्रम म्यूर—विशेष प्रकार से खाँसने पर नेत्रों से पानी गिरता है। ऐसा प्रतीत होता है, जैसे हर समय नेत्र जल से भरे हुए हों।

पल्सेटिला—गुहाई के समय नेत्रों में कष्ट होने पर। गुहाई की यह उत्तम औषधि मानी जाती है। ठन्डी हवा में नेत्रों से पानी निकलने लगता है। स्राव पीले रङ्ग का होता है और नेत्र रक्त वर्ण के रहते हैं।

प्लाटिना—किसी भी वस्तु के वास्तविक आकार का छोटा दृष्टि गोचर होने पर।

प्लैटिनम—पलकों पर फुन्सियाँ आदि उत्पन्न हो जाती हैं। कोने में गुहाई भी हो सकती है। प्लैटिनम ० का प्रयोग लाभदायक

… सकता है। इसके लिए आधे औंस जल में पाँच बूँद मिलाकर … धोने चाहिए। इसके प्रयोग से मोतियाबिन्द में भी लाभ देखा … है।

फ्लुओरिक ऐसिड—नेत्रों में ठण्डी वायु के लगने की सी अनुभूति …ना।

बेलेडोना—धूप में घूमने पर या और किसी भी कारण से नेत्र …क वर्ण के हो जायें तो अन्य औषधियों की अपेक्षा सर्व प्रथम इसका प्रयोग लाभदायक रहता है जबकि कोई और विशेष लक्षण दिखाई दे रहे हों। इसमें प्रकाश बिलकुल सहन नहीं होता। बन्द कमरे में …ट कम रहता है। टपक की तरह दर्द रहता है और मस्तक तक …ता है। दर्द का एकदम आना और एकदम जाना इसका विशेष …ण है।

बोरैक्स—पलकें भीतर की ओर उलट जाती हैं, आपस में … जाती हैं, उन पर फुन्सियाँ उत्पन्न हो जाती हैं और कोनों में … व खुजली रहती है।

रस टक्स—पानी में भीगने अथवा गीले स्थान पर निवास करने … कारण रोग की उत्पत्ति होती है। पलकें भारी और कड़ी प्रतीत …ती हैं और चारों ओर सूजन उत्पन्न हो जाती है। चलते फिरते रहने … अथवा व्यस्त रहने से कष्ट कम रहता है और लेटने पर आराम …रने पर अथवा नेत्रों को बन्द करने पर कष्ट बढ़ता है।

रूटा—विद्यार्थियों, बुद्धिजीवियों और पढ़ने लिखने का अधिक …योग करने वालों के लिए यह उत्तम औषधि है। पढ़ने लिखने से अथवा …लाई करने पर आँखों में दर्द, लाली और जलन हो तो इस दवा का …योग किया जाना चाहिए। रात्रि में ऐसा प्रतीत होता है जैसे हरे …ङ्ग का घेरा दिखाई दे रहा हो।

स्टैफिसेग्रिया—पलकें कड़ी और मोटी हो जाती हैं। ऐसा लगता है जैसे गाठें सी बन गयी हों।

स्ट्रैमोनियम—वस्तुएँ अपने वास्तविक आकार से बड़ी और काली दिखाई देती हैं। रोगी जिस ओर भी देखता है वह वस्तु एक की बजाय दो दिखाई देने लगती है। रोगी आँखें फाड़फाड़कर और टकटकी लगाकर देखने का अभ्यस्त हो जाता है।

साइक्यूटा—पढ़ते समय, पुस्तक में अंकित अक्षर अथवा पंक्तियां ऊँची नीची दृष्टि गोचर होने लगती हैं, टेढ़ी होजाती हैं, कभी-कभी तो दृष्टि से बिलकुल ओझल हो जाती हैं। नेत्र सून पड़ जाते हैं और पुतलियाँ कड़ी होजाती हैं।

साइना—नेत्रों में धूधलापन दृष्टिगोचर होने लगता है परन्तु जब नेत्रों को रगड़ा जाता है तो कुछ स्पष्ट दिखाई देने लगता है।

सल्फर—आंखें लाल हो जाती हैं, जल से धोने पर कष्ट में वृद्धि होती है, सुई चुभने की तरह दर्द होता है। जलन इस प्रकार होती है मानों नेत्रों में बालू पड़ गयी हो। कभी २ नेत्रों के सामने पर्दा पड़ा हुआ सा प्रतीत होता है। लक्षणों के अनुसार जब किसी भी औषधि से लाभ प्रतीत होता है तो इस में स्थायित्व लाने के लिए अपनी सूझबूझ के अनुसार गहराई में जाने की क्षमता रखने वाली इस महान औषधि का प्रयोग किया जाता है।

सिपिया—पलकें इतनी शिथिल हो जाती हैं कि वे अपने आप गिरने लगती हैं। रोगी को ऐसा प्रतीत होता है जैसे कि पक्षाघात हो गया हो।

सिनिसिपयूगा—नेत्रों में तीव्र दर्द चारों ओर फैलता है। उसके विस्तार क्षेत्र में कान भी आ जाते हैं।

सिलिका—पढ़ने समय अक्षर स्पष्ट नहीं दिखाई देते। वे आपस में मिल जाते हैं और दृष्टि भ्रम सा प्रतीत होता है। धूप अथवा प्रकाश

में सर चकराने लगता है। आँख में गाँठ सी बन जाती है जो सूज जाती है और उससे निरन्तर पानी निकलता रहता है।

## कम दीखना (Amblgopia)

ब्रायोनिया --रोग की उत्पत्ति वात के कारण होने पर।

बेलेडोना--अधिक रक्त एकत्र होने अथवा जम जाने पर।

चायना–किसी भी अन्य रोग में रक्त अथवा जलीय भाग अधिक मात्रा में निकलने शारीरिक क्षीणता होने पर।

सिमिसिफ्यूगा–नेत्रों की पुतलियों में दर्द होना।

फेरम-खून की कमी होने पर। इस सम्बन्ध में चायना, एसिड फास, यूफ्रेशिया और आर्सेनिक के लक्षणों को भी ध्यान में रखना चाहिए।

नक्सवोमिका–पाचन शक्ति की कमी हो अथवा रोग की उत्पत्ति चाय, काफी, सिगरेट व शराब आदि नशीली वस्तुओं के प्रयोग से हुई हो।

फास्फोरस–नाक से खून आता हो और मस्तक में खून की अधिकता हो। चायना से जब लाभ न प्रतीत हो रहा हो तो इस दवा का प्रयोग किया जा सकता है।

पल्सेटिला–मासिक रजःस्राव रुक गया हो अथवा कम आता हो।

सैंगुइनेरिया–दृष्टि हीनता के साथ जब तीव्र सर दर्द के लक्षण दिखाई दें।

स्पाइजिलिया–नेत्रों के सफेद भाग में तीव्र वेदना होने पर।

## दिनौंधी (Day blindness)

जब व्यक्ति को तीव्र प्रकाश दृष्टि गोचर न हों तो वोथूप्स (Both-rops) का प्रयोग करना चाहिए। इसके अतिरिक्त वेलेडोना, फास्फोरस, सिलिका, और सल्फ्युरिक एसिड में से लक्षणों के अनुसार चुनाव किया जा सकता है।

## रतौंधी (Night Blindness)

हस्तमैथुन आदि से रोग की उत्पत्ति होने पर एसिडफास का प्रयोग करें। जिगर में विकृति उत्पन्न होने पर अथवा चाय, काफी, सिगरेट, शराब आदि नशीली वस्तुओं के सेवन करने पर रोग की उत्पत्ति हुई हो तो नक्सवोमिका का सेवन करना चाहिए। लक्षणों के अनुसार बेलेडोना, चायना, लाइकोपोडियम और नाइट्रिकएसिड जैसी दवाओं का प्रयोग लाभदायक रहता है।

## आंशिक दृष्टिहीनता (Partial Blindness

किसी वस्तु का यदि केवल बाँया आधा भाग ही दिखाई देता हो तो लाइकोपोडियम, दायाँ आधा भाग न दिखाई दें तो लिथियम कार्ब और ऊपरी भाग न दिखाई देने पर आरम-मेट का प्रयोग किया जाना चाहिए।

## मोतियाबिन्द (Cataract)

वृद्ध पुरुषों के मोतियाबिन्द में आयोडोफार्म का प्रयोग करना चाहिए। दायीं आँख के मोतियाबिन्द में कैल्केरियाफॉस का प्रयोग किया जा सकता है। फास्फोरस, कास्टिकम, लाइकोपोडियम और सिपिया का लक्षणानुसार प्रयोग करना चाहिए। मोतियाबिन्द के लिए 'सिनेरियया मेरिटिमा सक्कस" का बाहरी प्रयोग लाभदायक रहता है। एक-एक दिन में तीन-चार बार डालनी चाहिए। यदि पांच छः महीने तक इसका लगातार प्रयोग किया जाता रहे तो विशेष लाभ की आशा की जा सकती है। इसके साथ अन्दरनी प्रयोग के लिए "कैल्केरिया फ्लोरेटा" का सेवन करना चाहिए। यदि इससे शीघ्र लाभ न दिखाई दे तो 'कैनबिस इण्डिका" अथवा "फ्लुओरिक एसिड" का प्रयोग किया जा सकता है।

## दूर की वस्तु दृष्टिगोचर न होना
( S or!sight )

जब दूर की वस्तुएं धुंधली दिखाई दें अथवा बिलकुल ही न दिखाई दें तो फाइसोस्टिग्मा का प्रयोग किया जाना चाहिए।

## दृष्टि क्लान्ति

किसी वस्तु की ओर थोड़े समय तक देखने पर यदि नेत्रों में थकावट प्रतीत होने लगे तो "नेट्रमम्यूर" अथवा 'कैल्केरियाकार्ब' में से लक्षणानुसार प्रयोग किया जा सकता है।

## धुन्द-रोग ( Glaucoma )

नेत्रों के सामने अन्धेरा सा छा जाने अथवा कुहरा सा दृष्टि गोचर होने लगे तो ओस्मियम, आर्जेंट-नाई, ऐकोनाइट, बेलेडोना, जेलसिमियम फास्फोरस और स्पाइजिलिया में से लक्षणानुसार दवा का चुनाव करना चाहिए।

## तारकामंडल प्रदाह (Geitis)

नेत्रों की पुतलियों के चारों ओर के रंगीन मन्डल-तारकामंडल में सूजन होने पर निम्न औषधियों का प्रयोग करना चाहिए-

सूजन के साथ तीव्र ज्वर हो जाये तो 'ऐकोनाइट' चोट लगने के कारण सूजन हो तो 'आर्निका' का प्रयोग करें। 'आर्निका' का बाहरी प्रयोग भी किया जासकता है। 'आर्निका' ∞ दस बून्दयें लगभग सौ ग्राम जल में मिलाकर नेत्रों को दिन में तीन चार बार धोयें। यदि सूजन के साथ कष्ट सर मे केन्द्रित हो अथवा मस्तिष्क पर आक्रमण होता प्रतीत हो तो बेलेडोना का सेवन करें। वात के कारण 'युफ्रेशिया' स्पाइजिलियां और 'ब्रायोनियाँ' में से चुनाव करें। सुजाक के कारण रोग उत्पन्न हो तो 'आर्जेण्टम नाइट्रिकम' 'एसिडफास' और 'मर्क-सेल' को ध्यान में रखे। ग्रन्थि बात के कारण सूजन हो तो 'सल्फर' 'कोलोसिन्थ' 'काक्युलस' और 'आर्सेनिक' में से लक्षणानुसार दवा दी जा सकती है।

## जाला पड़ना (Muscae voitantes)

प्राय: इस रोग की उत्पत्ति निर्वलता के कारण ही होती है। इसलिए 'चायना' या 'एसिडफास' का प्रयोग लक्षणानुसार किया जा सकता है.।

## डेरा दिखाई देना

जव वायें या दायें किसी भी नेत्र से टेढ़ा या डेरा दृष्टि गोचर होने लगे तो 'ऐल्यूमिना' से विशेष लाभ होता देखा गया है। पेट में कीड़े होने से रोग की उत्पत्ति हुई हो तो 'साइना' 'ह्रायोसायमस' 'जेलसिमियम, 'स्पाइजिलिया' अथवा 'स्ट्रैमोनियम' का प्रयोग भी किया जा सकता है ।

## काला दाग

काले दाग को कालशिरा भी कहते हैं। लगातार खाँसी से नेत्रों से रक्त आता है, चोट लगने से अथवा अन्य किसी भी कारण से नेत्रों के सफेद भाग में काले दाग से दिखाई देते हैं ।

चोट लगने पर 'आर्निका' का प्रयोग लाभदायक रहता है। आवश्यकता पड़ने पर "आर्निका 0' का प्रयोग भी किया जा सकता है। वाहरी प्रयोग के लिए पाँच बून्द दवा में आधा औंस जल मिला लें और नेत्रों पर प्रातः सायं पट्टी लगाते रहें। लक्षणों के अनुसार अन्य दवाओं का प्रयोग लाभदायक रह सकता है ।

## पलक फड़कना (Nictitation)

यदि पलकें निरन्तर फड़कती रहें तो 'इग्नेशिया' अथवा 'पल्सेटिला' का प्रयोग लक्षणानुसार किया जा सकता है ।

## पलकों में सिकुड़न

पलकों में ऐंठन हो और उनकी सिकुड़न भीतर की ओर हो तो 'सल्फर', 'कैल्केरियाकार्व', 'मर्क्यूरियस सोल,' 'लाइकोपोडियम' और 'वोरैक्स' मे लाभ होता देखा गया है। पललकें ऐंठकर वाहर की ओर

सिकुड़ने लगें और नेत्रों से पीव आने लगे तो 'अर्जेण्टम् नाई' अथवा 'एपिस' से लाभ होता देखा गया है। यह सिकुड़न गर्मी रोगों के कारण हुई हो तो 'नाइट्रिक एसिड' और हैमामेलिस' का प्रयोग किया जा सकता है। हैमामेलिस ० के बाहरी प्रयोग के लिए दस गुना जल मिलाना चाहिए।

नेत्र रोग के साथ यदि अजीर्ण रोग और पाकाशय की गड़बड़ी सम्मिलित रहें तो 'पल्सेटिला', 'नक्सवोमिका' और 'लाइकोपोडियम' आदि दवाएं दी जा सकती हैं।

## पलकों का लटकना

जब रोगी में नेत्रों के पलकों के ऊपर उठाने की क्षमता क्षीण हो गयी हो तो निम्न दवाओं का प्रयोग करना चाहिए—

इस स्थिति की "जेलसिमियम" श्रेष्ठ औषधि मानी जाती है। इसके अतिरिक्त लक्षणानुसार 'रिकम्" "कास्टिकम" "कोनायम", "फास्फोरस" ऐल्यूमिना", "नाइट्रिक एसिड", "सिपिया""नक्सवोमिका" और "कैल्केरियाफास में से चुनाव किया जाना चाहिए।

## नेत्र चिकित्सा—एक दृष्टि में

रतौन्धी—पल्स, वेलेडोना, चायना, नक्सवोमिका, हिपर, लाइको, हेलिवोरस, हायोशायमस, फाइसोस्टिग्मा।

दिनौंधी—फास्फोरस, ऐकोनाइट, लाइकोपोडियम, साइलीशिया।

क्षीण दृष्टि—कास्टिकम, फास्फोरस, टैब्रेकम।

धून्धला दिखाई देना—कास्टिकम, फास्फोरस, टैब्रेकम।

दृष्टिविकार—सैण्टोनाइन, वेञ्जिनमडिनाइट्रिकम।

अंधेरा दिखाई देना—जेलसिमियम, वेलेडोना, हायोशायमस, सैण्टोनाइन।

जलन—आर्सेनिक, वेलेडोना, सल्फर।

खुजली—सल्फर, पल्स।

पानी आना—पल्स, युफ्रेशिया।
गर्म पानी आना—आर्सेनिक।
स्निग्ध पानी आना—पल्सेटिला।
कुचलने की तरह दर्द—जेलसिमियम, आर्निका।
सुई चुभने या कटने की तरह दर्द-नाइट्रिक एसिड, ब्रायोनिया।
स्नायुशूल को भाँति दर्द-जेलसिमियम,आर्सेनिक, स्पाइजिलिया।
कांटा चुभने की तरह दर्द—एपिस, थूजा, नाइट्रिक एसिड, हिपर।
नोचने जैसा दर्द—आरमम्यूर, पल्स,।
दर्द का चारों ओर फैलना—मेजेरियम, स्पाईजिलिया।
दर्द का एकदम बढ़ना व एकदम कम होना—वेलेडोना।
दर्द का धीरे-धीरे बढ़ना व धीरे ् कम होना—स्टैनम।
दर्द का नित्य एक ही समय आरम्भ होना—सिड्रन।
दर्द का बाहर की ओर फैलना—ऐसाफिटिडा
दर्द का भीतर की ओर फैलना—आरममेट।
दर्द का तीव्रतम होना—कैमोमिला।
दर्द के साथ घाव का होना—कोनायम।
बिना दर्द के-घाव होना—कैलिबाई।
दर्द का रात में बढ़ना—सिफिलि, आर्सेनिक।
दर्द का प्रकाश में बढ़ना—मर्क सोल।
दर्द की सैंक से वृद्धि—सल्फर।
दर्द का सेंक से आराम—हिपर।
दर्द की हिलने डुलने से वृद्धि—ब्रायोनिया, आर्जेन्टम नाई नैट्रम-म्यूर।
सर्दी अनुभव करना—एसिडफास।
भारीपन की अनुभूति—जेलसिमियम।

भीतर की ओर अकड़न—क्रोटन, एसिडफास।

सूजन—रस टक्स, एपिस।

पलकों में फड़कन या कम्पन—पल्स ऐगरिकस।

बाहर की ओर अकड़न—लाइकोपोडियम, ब्रायोनिया।

स्पर्श असहन होना—बेलेडोना,ब्रायोनिया,हिपर,सल्फर,नैट्रमम्यूर।

बालू के कणों का अनुभव होना—हिपर, कास्टिकम,नैट्रमम्यूर।

तेल की तरह आँसू निकलना—सल्फर।

हरा या लाल रंग दिखना—फास्फोरस।

पीला रंग दिखाना—सैण्टों।

पढ़ते समय शीघ्र ही थकावट अनुभव करना—नेट्रम आर्स, जेबोरेण्डी।

पढ़ते समय अक्षरों का ओझल होना—साइक्यूटा।

पढ़ते समय अक्षरों का आपस में मिल जाना—नैट्रमम्यू॰।

पलकों में घाव, सूजन और फुन्सियां—जेक्यूरिटी।

पुतली खुली हुई होना—स्ट्रैमोनियम, बेलेडोना।

पुतली सिकुड़ीं हुई होना—ओपियम, साईना, फाइसोस्टिग्मा।

टनक की अनुभूति—हिपर सल्फर बेलेडोना।

## सेवन विधि

नेत्र रोगों में जहाँ २ बाहरी प्रयोगों की आवश्यकता प्रतीत होती है, वहाँ २ उस दवा के ० के प्रयोग का स्पष्ट संकेत दे दिया गया है। सामान्यत: सभी रोगों में ३० शक्ति की दवा के सेवन का विधान है। इससे कम शक्ति की दवा का सेवन हौमियोपैथिक सिद्धान्तों के सर्वथा विपरीत है क्योंकि उससे रोग जड़ से नहीं जा सकता, केवल दब जाता

है और दबने से अनेक प्रकार के नये उपसर्ग उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है। महात्मा हैनीमेन द्वारा रचित होमियोपैथी के श्रेष्ठतम सैद्धान्तिक ग्रन्थ "आर्गेनन' के अनुसार रोग सूक्ष्म होते हैं। सूक्ष्म रोगों को जड़ से दूर करने के लिए सूक्ष्म दवा की ही आवश्यकता पड़ती है। विज्ञान से सिद्ध हो चुका है कि ३० शक्ति से कम दवाओं में स्थूलता बनी रहती है और प्रयोग शाला में उनका विधिवत: परीक्षण किया जा सकता है। परन्तु ३० शक्ति या इससे अधिक शक्ति की दवा का प्रयोग शाला में परीक्षण किसी प्रकार सम्भव नहीं हैं क्योंकि उनमें स्थूलता नहीं रहती। अतः ३० शक्ति से कम ६ ×१२×अथवा २४× शक्ति की दवाएँ ऐलोपैथिक औषधियों की तरह ही रोग के बाहरी लक्षणों को ऊपरी दृष्टि से दूर कर देती है। भीतर रोग बराबर बना रहता है, तथा नये-नये रूप लेकर उभरता रहता है। होमियोपैथिक पुस्तकों के अनेक लेखक ३० से कम शक्ति की दवा सेवन का परामर्श देते हैं जो सर्वथा भ्रामक और हैनीमन के विचारों के विरुद्ध है। अतः पाठकों से हमारा अनुरोध है कि वे होमयोपैथी दवा का सेवन ३० शक्ति से आरम्भ करें।

चुनी हुई दवा की ३० शक्ति की एक बूंद आधे औंस जल अथवा ५ ग्रेन शुगर आफ मिल्क में मिलाकर बड़ों की एक खुराक तथा बच्चों की तीन खुराक बनायें और तीन-तीन घन्टों के बाद दें। दवा गोली में देनी हो तो बड़ों के लिए दो गोली और बच्चों के लिए एक गोली उपयुक्त है।

सामान्यत: तीन-तीन घन्टों के बाद दवा देनी चाहिए परन्तु रोग की स्थिति को देखते हुए १५ मिनट, आधे घन्टे, एक घन्टे अथवा दो घन्टे के बाद भी दवा दी जा सकती है।

पुराने रोगों में जब ३० शक्ति की दवा काम नहीं करती है तो

२०० अथवा १०० शक्ति की दवा देनी पड़ती है। २०० शक्ति की दवा सप्ताह में एक वार और १००० शक्ति की दवा १५ दिन में एक वार सामान्यतः दी जाती है। यह भी कोई निश्चित नियम नहीं है। चिकित्सक अपने अनुभव व सूझबूझ से इसमें परिवर्तन कर सकते हैं।

ध्यान रहे कि जब पानी में बनी दवा का सेवन किया जाये तो पहले दवा की शीशी को और फिर बनी हुई दवा को अच्छी तरह से हिला लिया जाये। हर वार दवा लेते समय शीशीको अच्छी तरह से हिलाना अत्यन्त आवश्यक है।

॥ समाप्त ॥

मुद्रक—देवभाषा प्रिंटिंग प्रेस चौरासी पाईपास रोड, मथुरा.

## डॉ. चमनलाल गौतम द्वारा रचित मन्त्र साहित्य

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—मन्त्र महाविज्ञान ४ खण्ड | | ... .... | ३८) |
| २—मन्त्र योग | | .... .... | ८) |
| ३—वैदिक मन्त्र विद्या | | .... . | ८) |
| ४—मन्त्र शक्ति से रोग निवारण | | .... .... | ६) |
| ५—मन्त्र शक्ति से विपत्ति निवारण | | .... .... | ६) |
| ६—मन्त्र शक्ति से कामना सिद्धि | | .... .... | ६) |
| ७—मन्त्र शक्ति के अद्भुत चमत्कार | | .... .... | ४) |
| ८—राम नाम सिद्धि | | ... .... | ६) |
| ९—मानस मन्त्र सिद्धि | | .... .... | ४) |
| १०—कृष्ण नाम सिद्धि | | .... ... | ४) |
| ११—शाबर मन्त्र सिद्धि | | ... .... | ३)७५ |
| १२—लक्ष्मी सिद्धि | (भा० टी०) | .... .... | ८ ७५ |
| १३—गणेश सिद्धि | | .... .... | ९) |
| १४—हनुमत् सिद्धि | | ... .... | ६ ५० |
| १५—बगलामुखी सिद्धि | | .... .... | ५)७५ |
| १६—काली सिद्धि | | .... .... | ५) |
| १७—महामृत्युञ्जय साधना | (भा०टी०) | .... .... | २ ७५ |
| १८—जप योग | | .... .... | ३ २५ |
| १९—ओंकार सिद्धि | | .... .... | ६)२५ |
| २०—ओंकार शक्ति के चमत्कार | | ... .... | ३)२५ |
| २१—गायत्री रहस्य | | .... .... | ५) |
| २२—गायत्री महासाधना | | .... .... | ६) |
| २३—गायत्री महाविद्या | | .... .... | ४) |
| २४—गायत्री सिद्धि | | .... .... | ६) |
| २५—गायत्री तन्त्र | | .... .... | ५)७५ |
| २६—गायत्री योग | | .... .... | ६) |
| २७—गायत्री की सहस्र शक्तियां | | .... .... | ५) |

प्रकाशक :—

**संस्कृति संस्थान**

ख्वाजा कुतुब, वेद नगर, बरेली २४३००३ ( उ० प्र० )

# अ० भा० ओंकार परिवार की स्थापना



ॐ परमात्मा का सर्वश्रेष्ठ व स्वाभाविक नाम है। इसे मन्त्र शिरोमणि, मन्त्र सम्राट, मन्त्र राज, बीजमन्त्र और मन्त्रों का सेतु आदि उपाधियों से विभूषित किया जाता है। इसे श्रेष्ठतम्, महानतम्, और पवित्रतम् मन्त्र की संज्ञा भी दी जाती है। सारे विश्व में इसकी तुलना का कोई मन्त्र नहीं है। यह सभी मन्त्रों को अपनी शक्ति से भावित करता है। वह सभी मन्त्रों की शक्ति ओंकार की ही शक्ति है। यह शक्ति और सिद्धिदाता है। भौतिक व आत्मिक उत्थान के लिये कोई भी दूसरी श्रेष्ठ व सरल साधना नहीं है।

सभी ऋषि मुनि ॐ की शक्ति और साधना से ही अपना आत्मिक उत्थान करते रहे हैं। परन्तु आज आश्चर्य है कि ॐ का अन्य मन्त्रों की तरह व्यापक प्रचार नहीं है। इस कमी का अनुभव करते हुए अ० भा० ओंकार परिवार की स्थापना की गई है। आप भी अपने यहाँ इसका एक प्रचार केन्द्र स्थापित करें। शाखा स्थापना का सारा साहित्य निःशुल्क रूप से प्रधान कार्यालय, बरेली से मंगवा लें। आपको केवल इतना करना है कि स्वयं ओंकारोपासना आरम्भ करके ४ अन्य मित्रों व सम्बन्धियों को प्रेरित करें और सभी संकल्प पत्र व शाखा स्थापना का प्रार्थना पत्र प्रधान कार्यालय को भिजवा दें। इस वर्ष २७००० साधकों द्वारा ९०० करोड़ मन्त्रों के जप का महापुरश्चरण पूर्ण किया जाना है। आशा है कि ओंकार को जन-जन का मन्त्र बनाने के इस श्रेष्ठतम् आध्यात्मिक महायज्ञ में आप सम्मिलित होकर महान पुण्य के भागी बनेंगे।

ओंकार रहस्य, ओंकार दैनिक विधि, ओंकार चालीसा, ओंकार कीर्तन और ओंकार भजनावली नामक १५ पैसे मूल्य वाली सस्ती पुस्तिकाओं को अधिक से अधिक संख्या में वितरित करें।

विनीत:—

संस्कृति संस्थान — चमनलाल गौतम

ख्वाजाकुतुब, वेदनगर, बरेली—२४३००३ (उ. प्र.)

# एक मौन व्यक्तित्व का मौन समर्पण

डॉ० चमन लाल गौतम-एक व्यक्ति का नहीं वरन् ऐसे विशाल धार्मिक संस्थान का नाम है जो सतत् २४ वर्षों से ऋषि प्रणीत आर्ष साहित्य के शोध, प्रकाशन और व्यापक साहित्य प्रचार का कार्य देश विदेश में करते रहे हैं। यह उनकी तप साधना का ही परिणाम है कि किसी भी आर्थिक सहयोग के बिना वेद, उपनिषद्, दर्शन, स्मृतियां, पुराण व मन्त्र-तन्त्र आदि साधनात्मक साहित्य की ३०० से अधिक पुस्तकों को प्रकाशित करके घर घर में पहुँचाने की पवित्रतम साधना कर रहे हैं। मन्त्र-तन्त्र, योग, वेदान्त व अन्य धर्मिक विषयों पर १५० खोज पूर्ण ग्रन्थों का लेखन, सम्पादन एक ऐसा अविस्मरणीय व असाधारण कार्य है जिस पर उनके अथक श्रम, गम्भीर अध्ययन, तप, प्रतिभा और मौलिक सूझ-बूझ की स्पष्ट छाप दिखाई देती है। स्वस्थ साहित्य की रचना और प्रचार का उनकी जीवन योजना का यह पहला चरण पूरा हुआ।

पिछले २४ वर्षों से लगातार चल रही आध्यात्मिक साधना के महापुरश्चरण का दूसरा चरण भी समाप्त हो रहा है। तीसरे चरण–आध्यात्मिक साधनाओं और अनुभूतियों के विश्वव्यापी विस्तार का शुभारम्भ अ०मा० ओंकार परिवार की स्थापना के साथ बसंतपञ्चमी की परम पवित्र वेला के साथ हो गया है। अत: उनका शेष जीवन तीसरे चरण की सफलता–ओंकार परिवार की शाखाओं के व्यापक विस्तार के माध्यम से करोड़ों व्यक्तियों को ओंकार साधना में प्रविष्ट करके उच्च आध्यात्मिक भूमिका में प्रशस्त करना, ओंकार अथवा उच्च आध्यात्मिक साहित्य की रचना व प्रचार प्रसार को समर्पित है।

इस आध्यात्मिक महायज्ञ में सभी धार्मिक जन अपनी एक एक अंगुली लगा देंगे तो यह ईश्वर प्रेरित महापुरश्चरण निश्चित रूप से पूर्ण होगा।

स्वामी सत्य भक्त

# खोजपूर्ण चिकित्सा साहित्य

| | | |
|---|---|---|
| १—हृदय रोग चिकित्सा | ... | ६)५० |
| २—ब्लड प्रेशर चिकित्सा | ... | ३)५० |
| ३—पोलियो चिकित्सा | ... | ५) |
| ४—कब्ज चिकित्सा | ... | ४)२५ |
| ५—नेत्र रोग चिकित्सा | ... | ४)७५ |
| ६—दन्त रोग चिकित्सा | ... | २)७५ |
| ७—सर दर्द चिकित्सा | ... | २)७५ |
| ८—गुप्त रोग चिकित्सा | ... | ५)७५ |
| ९—स्वप्नदोष चिकित्सा | ... | २)५० |
| १०—सरल घरेलू चिकित्सा | ... | ५) |
| ११—तुलसी चिकित्सा | ... | ४)२५ |
| १२—चर्मरोग चिकित्सा | ... | ५)७५ |
| १३—यज्ञ से रोग निवारण | ... | ५) |
| १४—बाल रोग चिकित्सा | ... | ५) |
| १५—प्राथमिक चिकित्सा | ... | ४)५० |
| १६—मूत्र चिकित्सा | ... | २)७५ |
| १७—विष चिकित्सा | ... | २)५० |
| १८—सूर्य चिकित्सा | ... | ३)५० |
| १९—मूर्च्छा चिकित्सा | ... | २)५० |
| २०—दमा चिकित्सा | ... | २)५० |
| २१—मधुमेह चिकित्सा | ... | ३)५० |
| २२—मोतीझरा (टाइफाइड) चिकित्सा | ... | ३) |
| २३—प्रदर चिकित्सा | ... | २)७५ |
| २४—पशु रोग चिकित्सा | ... | ३)७५ |
| २५—सरल प्राकृतिक चिकित्सा विधान | ... | ५)५० |
| २६—सरल होमियोपैथिक चिकित्सा | ... | ६)२५ |

प्रकाशक :
संस्कृति संस्थान
ख्वाजाकुतुब, वेदनगर बरेली-२४३००३ (उ०प्र०)